क्ष॥ आत्मघोष संकृत प्रजा वायस बलिभुक पांक्ष ४४ (चौ०) चिरंजीवि परभृत इक दृष्टी॥ सौकुलि कहे सकल जनसृष्टी ४५ (डोंबकाक अर्थात् धूमिले कौवा व काले कौवा के नाम) द्रोण काक काकोल बखान॥ कालहि कंठ कदात्युहजान ४६ (चील्ह व गीधके नाम) चील्ह नाम आतापी सन्त॥ गृध्र रूप दाक्षायकवन्त ४७ (सुवा व करांकुल के नाम) शुक पुनि कीर सुवा ये भाई॥ क्रौंच कुड़ जग जाहिर साईं ४८ (बगुला व सारस के नाम) कह्क नाम बक बगुला हिंदा॥ पुष्कराह्क सारस जगबंदा ४९ (चकई चकवा व बतख वा बत के नाम) कोक चक्र रथांग चक्रवाक॥ कलहंस पुनि कदम्ब सौशाक ५० (कुररी के नाम) उत्क्रोशा कुरर यह नाम प्रवीना॥ चतुरदास गावे रँगभीना ५१ (हंस के नाम) मानसौक चक्रांग हंसजन॥ श्वेतगरुत जग जान जहासन ५२ (जिन हंसोंकी चोंच पैर लाल होते हैं देह उज्ज्वल होतीहै उनके व जिनके चरणादि मैलेहों उनके नाम) ५३ राजहंस हंसा उज्ज्वलतन॥ मल्लिकाक्ष जानो मैलामन ५४ (जिनके काले चञ्चु चरणादिहों उनके नाम व आड़ी के नाम) धार्त्तराष्ट्र चंचू चरणाधर॥ आदि शरार आड़ि सुन बुधिवर ५५ (बगुलाकी दूसरीजाति व हंसीकेनाम) बिसकंठिका बलाका सन्त॥ हंसी पुनी बरट गुणवन्त ५६ (सारसकी स्त्री व चमगूदरी के नाम) लक्ष्मणा हंसत्रिया को जान॥ जतुका अजिनपत्र परमान ५७ (गीदर व मक्षिका के नाम) तैलपायिका परोष्णी जान॥ वर्वण मक्षिक नी-

लामान ५८ (शहदकी मक्खी व पांखी के नाम) सरघा मधुमक्षीका मान ॥ पुतिका पुनि पतंगिका जान ५९ (डांस व मशा के नाम) वनमक्षिका दंश दरशाया ॥ दंशी नाम मशा मनभाया ६० (बर्रै व झींगुर के नाम) गन्धोली वरटा दोउ नाम ॥ भृङ्गारी भीरू का दाम ६१ चीरी नाम झिल्लिका देखा ॥ झींगुर नाम किया हम लेखा ६२ (फनिगा व जुगनू के नाम) शलभ पंतग सुनो गुणवान ॥ ज्योतिरिंग खद्योत बखान ६३ (भँवराके नाम–दोहा) मधुकर मधुव्रत मधुप ये मधुलिट अलि अली भृङ्ग॥ षटपद भ्रमर द्विरेफ ये पुष्पलीढ रसदृङ्ग६४ (मुरैला वा मोरके नाम) नीलकंठ भुजंगभुक मयुर शिखावल मिन्त ॥ बर्हीं बर्हिण मेघनद केकी शिखी सुसन्त६५ (मोर की बोली व मोर के पंखों के बुदकों के नाम) मयुर शब्द केका यह नाम ॥ चन्द्रक मेचक बुदकी दाम ६६ (मोर की चोटी व मोर के पंखों के नाम) चूड़ा शिखा मोरकी चोटी ॥ शिखंड पिच्छ बर्ह पंखोटी ६७ (चिरई वा चिड़िया व पक्षी के नाम–कुंडलिया) खग वीहंग विहंगम बिहग विहायासन्त ॥ पक्षी शकुनी शकुनये द्विज शकुन्त सरवन्त ६८ द्विज शकुन्त सरवन्त शकुंति पत्री यह बाजी ॥ पत्री पतन पतंग नाम ये अण्डजसाजी ६९ पुष्कर बिकिर विपित्सन नीड़ोद्भव पतत्रीह ॥ गरुत्मान पुनि पत्ररथ नभसंगम ये जीह ७० नागौका भी इसी का नाम है ७१ (हरियल व जलमुर्गी के नाम–चौपाई) हरिलनाम हारत जगमाय ॥ मद्गू जलमुरगी दरशाय७२ (बतख व तीतर के नाम) प्लवानाम कारंड़व जान ॥ ति-

तिरी तीतरनाम प्रमान ७३ (वनमुर्गी व लवाके नाम) कुकुभनाम जलमुरगी जान ॥ लावजीव लावा परमान ७४ (चकोर व टिटहरी के नाम) जीव चकोर नाम जन जान ॥ कोयष्टिक टिट्टीभक मान ७५ (बटई के नाम) वर्त्तक वर्त्तिक बटई नाम ॥ चतुर कहे भजभज सियराम ७६ (पङ्ख व पखना के नाम—दोहा) पक्ष पत्र पुनि छदा ये तनरूहा निरवान। गरुत पतत्र प्रमान ये चतुर कही सतठान ७७ (पखनाकी जड़ व टोंटके नाम) पक्षति पखनाकी जड़जान ॥ चंचू त्रोटी टोटकमान ७८ (पक्षियों के तिरछे उड़ने व ऊपर उड़ने के नाम) तिरछा उड़न प्रडीना नाम ॥ ऊपर उड़न उड्डीना दाम ७९ (अच्छे प्रकार से उड़ने के व अंडाके नाम) सण्डिन उड़न अछेका जान ॥ कोश अण्ड पेशी परमान ८० (झोंझ के नाम) नीड़ कुलाय झोंझ का भाई ॥ चतुरदासने बरणि सुनाई ८१ (पक्षीमात्र के बच्चों के नाम—दोहा) पोत पाक अर्भक सुनो डिंभ पृथुक शिशुभाख। शावक जन चातुर कहे देखो गुणिधर आख ८२ (स्त्री पुरुषके जोड़े के व दोके नाम—चौपाई) मिथुन द्वन्द्वत्री पुंसौ नाम॥ युग्म युगल युग जानो दाम८३ (समूह अर्थात् झुण्डकेनाम—कुंडलिया) समुदायरु समुदयगण समवायाचय वृन्द ॥ संहति नाम कदम्बक निकुरूवा व्रज बन्द ८४ निकुरूवा व्रज बन्द निकर समूह सबमानी। निवह व्यूह संदोह निसर पुनि ओघ बखानी ८५ व्रात बार संघात ये संचय जन अस्तोम ॥ चतुरदास वर्णन किया झुण्ड शब्द जग जोम ८६ (प्राणी व अप्राणी का जहां

एकही जातिका झुण्डहो उसके व जो केवल जन्तुओं का समूह है उसके नाम–चौपाई ) प्राणी झुण्ड वर्ग्ग यह जानो॥ संघ सार्त्थ दूजापहिंचानो ८७ (सजातीय जन्तुओं के झुंडके व पक्षियों के समूहके नाम ) झुण्डसजाती कुल पहिंचान ॥ यूथ समूहा पक्षी जान ८८ (पशुओं के झुण्डके व पशुओंको छोड़ अन्य झुण्ड के नाम ) समज झुण्ड पशुओं का जान ॥ पशुतजि अन्य समाज सुजान ८९ (एक धर्मवालों के समूहके व अन्नादि के ढेरके नाम ) नाम निकाय समूहा ये मन ॥ उत्कर कूट पुंज राशीजन ९० (कबूतर के व सुवाओं के झुण्ड के नाम ) कपोत कबूतर झुण्डाजान॥ शैक सुवा झुण्डा पहिंचान ९१ (मोरोंके व तीतरों के झुण्डके नाम ) मयुरझुण्ड मोरोंका मिन्त ॥ तैतिर तीतर झुण्डासन्त ९२ (पालतू पक्षी और मृगों के नाम ) गृह्यक पुनी छेक बतलाया ॥ सिंहादि वर्ग्ग चातुरने गाया ९३ (दोहा) सिंहादिक वर्ग्गहिभयो निम्बारक परताप ॥ रामदासके बालका रच्यो चतुर गुण आप ९४॥

इति श्रीजम्बूद्वीपेभारतखंडेमालवदेशेअवन्तीमहाक्षेत्रेरतलामनगरे वैष्णवहरिव्यासीमहन्तश्रीरामाजीनन्द चतुरदासविरचितेभाषा श्रीअमररघुनाथकल्पद्रुमद्वितीयकांडेसिंहादिवर्ग्ग पंचमोविश्रामःसम्पूर्णः ५॥

अथ श्रीअमरकोषे षष्ठो मनुष्यवर्ग्गप्रारम्भः॥

(सोरठा )नरनारायणगाय गुरु निम्बारक बंदिकै॥ मनुष्य वर्ग्ग हित आय हृदय विराजो ईश्वर १ (मनुष्य के नाम–दोहा ) मानव मनुषा मनुज ये मानुष पुरुष

प्रमान ॥ कहे मर्त्य नर मानवी नरा पंचजनजान ॥ पुमान् भी नाम नर का है २ ( स्त्रीके नाम ) जोषित योषित जोषिता अबला वनिता नार ॥ स्त्री योषा योषिता प्रतिपदर्शिनी सार ३ बंधु वाम महिला तथा सीमंतिनित्रिय भाम ॥ नाम नारि वर्णन किया गाय गाय बल राम ४ ( अच्छे अंगवाली व डरभुतही स्त्री के नाम ) अंगना अच्छी रीति से त्रिया नाम धर ध्यान ॥ भीरु नाम चातुर कहे गुरुदेवन को मान ५ ( कामयुत स्त्रीके व सुन्दर नेत्रवाली स्त्री के नाम—चौपाई ) कामायुत कामिनी कहावे ॥ वामलोचना सुन्दर गावे ६ ( बहुत कामवती स्त्री के व प्रणय कोपवाली स्त्री क नाम ) प्रमदा बहुत कामवति नार ॥ मानिनि प्राण कोप विस्तार ७ ( मन हरने वाली के व दुलारी स्त्री के नाम ) कान्ता मन हरनेवाली नर ॥ ललना नाम दुलारी का हर ८ ( सुन्दरअंगवाली व जिसमें अतिचित्त मिलाहो उस स्त्री के नाम ) सुन्दर अंग सुन्दरी नाम ॥ रमणी रमिणा रमिला दाम ९ ( बाहर के योग्य स्त्री के व रिसवाली स्त्रीके नाम ) रामा बाहर योग्य बताई ॥ भामिनि नाम कोपना भाई १० ( बहुत ही उत्तम स्त्री के नाम ) मत्तकाशिनी नाम उतमा जन ॥ वरवर्णिनि पुनि वरारोह मन ११ ( जिस रानीका अभिषेक हुआ हो उस के व महिषीको छोड़ अन्य राजा की स्त्री के नाम ) महिषी रानी है अभिषेक ॥ भोगनि राजा द्वितिया पेख १२ (ब्याहीहुई स्त्रीके नाम—दोहा ) पाणिगृहीती नाम यक द्वितिया पत्नी दार ॥ सहधर्मिणीसुभार्य्या जाया पतिकर प्यार १३ (जिसके पति पुत्र दोनों विद्य-

मानहों उसके व पतिव्रता स्त्री के नाम ) पूरंध्री पुनि कुटुम्बिनि जिस का पती सुजान ॥ सती साध्वी पतिव्रता सुचरित्रा सतवान १४ ( प्रथम ब्याहीहुई स्त्री के व जो अपने आप स्वयंवरादि में पति की इच्छा करे उसके नाम ) अधिविन्ना अध्यूढ़ा कृतसापत्नी नार ॥ स्वयंवरा वर्य्या पुनि पतिंवरा विस्तार १५ ( कुलवती स्त्री व पांच वर्ष की कन्या के नाम ) कुलस्त्रीरु कुलपालिका सो कुलवन्ती भाम ॥ कन्या नाम कुमारिका पांचवर्षकी दाम १६ ( दश वर्षकी कन्या व प्रथम रजोवती के नाम ) गौरी नामा नग्निका अनागता रतवान ॥ दृष्टरजा अरु मध्यमा रजस्वला पहिंचान १७ ( जवानी स्त्री के व पतोहू के नाम ) तरुणी युवती यूवती ज्वान नाम जग जान ॥ स्नुषा जनी जनि पुनि वधू पातोहू परमान १८ ( किञ्चित् युवावस्था को प्राप्त भई पिता के घर रहती हो उसके व जो धनादि की इच्छा करती हो उस के नाम ) चिरंटी नाम सुवासिनी चिरटी पिता समीप ॥ इच्छावती सो कामुका धन चाहत है दीप १९ ( मैथुनकी इच्छा किये हुई के नाम व जो पतिकी इच्छा कर कामार्त्त हो संकेत को जावे उसके नाम) वृषसंती पुनि कामुकी इच्छा मैथुन चेत ॥ अभिसारीका जानिये जावे जो संकेत २० ( व्यभिचारिणी अर्थात् छिनारि स्त्री के नाम ) असती कुलटा पुंश्चली धर्षिणीय परमान ॥ इत्वरि सो पुनिबंधकी पांशुल स्वैरिणि जान २१ ( बिना पुत्रवाली के नाम व जिसके पति पुत्र न हो उसके नाम) अशिरवीय बिनपुत्र की चतुर कहै गुणग्राम ॥ पतीपुत्र जिस के नहीं

ताहि अवीरा नाम २२ (रांड़के नाम व सखीसंग खेलने वाली के नाम) विश्वस्ता विधवा यह रंडा नाम पुकार॥ वायस्या अलि पुनि सखी खेलनवाली वार २३ (अहवाती के व बूढ़ी स्त्री के नाम) सभर्तृका पतिवत्नी अहवाती जगजान॥ वृद्धा पलिकी चतुर नर बुढ़ली का परमान २४ (कुछ कुछ समझदार स्त्री के व अतिबुद्धिमती के नाम) प्राज्ञी प्रज्ञा कुछ समझ चतुरा कही विचार॥ प्राज्ञा धीमति नाम ये अतिबुद्धी विस्तार २५ (चाहै अन्य जातिहो पर शूद्रकी स्त्री के नाम व शूद्रिणी अन्य स्त्री के नाम) अन्य जाति शूद्री यह शूद्री ताकर नाम॥ पुनि शूद्रीका नाम ये शुद्रा सतकर दाम २६ (अहीरिनि व बनिनि के नाम) आभीरी महशूद्रिका अहीरिहूका नाम॥ आर्य्याणी आर्य्या पुनि जान बनैनी दाम २७ (जो अपने आप मंत्रों के अर्त्थ कहसके उसके व आचार्यों की स्त्री के नाम) मंत्र अर्त्थ करता रहै सो आचार्य्या मान॥ आचार्य्यानि आचार्य्य घर मंत्र करे बाक्षान २८ (आचार्य्य और क्षत्रिय की भार्य्या के नाम व पढ़ानेवाले की स्त्री के नाम) अर्य्यी पुनि आचार्य्यकी क्षत्रिया क्षत्रीमान॥ उपाध्यायी उपाध्याया गुरुदेवनकी जान २९ (स्त्री पुरुष दोनों के लक्षणहों उस के व वीर की स्त्री के नाम) कुच मुच्छैं दोनों सही पोढ़ा जाका नाम॥ वीरपत्नि वीरभार्या वीरपुरुषकी दाम ३० (वीरकी माता के नाम व प्रसूता अर्त्थात् सौरिहाई स्त्री के नाम) वीरमात पुनि वीरहैं वीरमातु के नाम॥ प्रजात प्रसूता प्रसूतिक जातपत्य जग दाम ३१ (नंगी स्त्री व दूतीके

नाम) कोटवि पुनि सो नग्निका नंगीनारी मिन्त ॥ दुति दूती संचारिका नाम दूतिका सन्त ३२ ( अधबैसू विधवा स्त्री व लौंडी के नाम ) अधबैसू विधवा त्रिया कात्यायनी स्वरूप ॥ सैरंध्री यह लौंड़िका नाम मान जग भूप ३३ ( जो जवान स्त्री घरके भीतरका कार्य्य करती हो उस लौंडीके व पतुरिया के नाम ) असिक्नी घर लौंड़ी का कही चतुर जन सन्त ॥ रूपाजीवा वारस्त्री गणिका वेश्यामिन्त ३४ ( जिस वेश्याका बड़ा आदर जन करतेहों उसका व कुटनी के नाम ) वारमुख्य वेश्या बड़ी आदर करैं जहान ॥ कुट्टनि शंभलि नाम दो कुटनीकर पहिंचान ३५ ( जो देखतही नीक जबून जानले उसके नाम–चौपाई ) ईक्षणिका पुनि दैवज्ञा जन ॥ विप्राश्निका देखो नर सत मन ३६ ( रजस्वलाके नाम–दोहा)रजस्वला अवि आत्रय मलिनी ऋतुमतिजान ॥ उदक्या स्त्री धर्मिणी पुष्पवती परमान ३७ (स्त्रीके पुष्प अर्थात् जो उनके मास २ पर भगसे रुधिर बहताहै उसके नाम व जो गर्भरहनेपर उत्तमान्नादि की इच्छा करतीहैं उनके नाम ) आर्त्तव रजः पुष्पकहि रुधिरबहन यह नाम ॥ श्रद्धालू दोहदवती गर्भरहन पर दाम ३८ ( रजोहीन स्त्री व गर्भिणी स्त्री के नाम ) विगतार्त्तवा निष्कला रजोहीन त्रियजान ॥ आपनसत्त्वागुर्विणी अंतरबत्निगर्भान ३९ ( वेश्याओं के झुंड व गर्भिणियों के समूह के नाम ) वेश्याओं का झुंड ये गाणिक्या गुणवान ॥ गार्भिणा चातुरकहे गर्भ समूहाजान ४० ( युवतियोंके समूह व उदरीके नाम–चौपाई ) यौवत युवती नाम सुजान ॥ दि-

धिषु पुनरभू उद्धरी मान ४१ (उद्धरी के पतिके नाम व कदाचित् उद्धरी का पति ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यहो और उसके वही उद्धरी गृहकृत्य करनेवालीहो तो उसके पतिका नाम–चौपाई ) दिधिषु उद्धरीपति पहिंचान। अग्रेदिधिषु द्वितीयाठान ४२ ( विना ब्याही स्त्री के पुत्रका व सुभगा के पुत्रका नाम ) कन्यकाजात कनीना जान ॥ सुभगासुत सौभगिनेमान ४३ ( परारी स्त्रीके पुत्रके व फूफीके पुत्रके नाम ) पारस्त्रैणेय पराका पुत्र ॥ पैतृष्वस्रीयफूफीकासुत्र ॥ पैतृष्वस्रेयभी इसीका नामहै ४४(मौसीके पुत्रके व सौतेले भाईका नाम ) मातृष्वस्रेय मातृष्वस्रीया ॥ वैमात्रेय विमातृजधीया ४५ ( कुलटा के पुत्रके नाम ) असतीसुत पुनि बांधकिनेय ॥ बंधुल कौलटो कौलटेय ४६ ( भिखियारिनिके पुत्रके नाम ) कौलटेय पुनि कौलोटनेय ॥ चतुरदासकी मानभनेय ४७(पुत्र के नाम–दोहा ) आत्मज सूनुः पुत्र सुत तनय तोक पुनि पूत ॥ बेटा लड़का है अपत्य चतुरा कहत सपूत ४८ ( कन्या के नाम ) सूनु सुता पुत्री यह तनया दुहिता जान ॥ अपत्यारु पुनि आत्मजा तोका लड़कीमान ४९ ( जो सवर्णा स्त्रीमें अपना से उत्पन्नहो उस पुत्रके नाम–चौपाई ) उरस्य नाम औरस दरशाया ॥ चतुर अमर भाषाकर गाया ५० ( पिता व माताके नाम–दोहा ) जनक पिता पुनि तात ये बाप नाम जगजान ॥ जननी माता अरु प्रसू जनयित्री परमान ५१ ( बहिन व ननँद के नाम–चौपाई ) स्वासा पुनि भगिनी अरु बहन ॥ ननांदारु ननँदी जग कहन ५२ (नातिनि व देवरानी

जेठानी के नाम ) नप्त्री पौत्रि सुतात्मजा गाई ॥ याता देवर जेठानी भाई ५३ ( भौजाई वा भैहो व मामी के नाम ) भ्रातृजाया पुनि प्रजापतीये ॥ मातुलानि मातुलि मामीये ५४ ( पति और स्त्रीकी माताका व पति और स्त्रीके बापका नाम ) श्वश्रू पति तिरियाकी माता ॥ श्वशुर पती तिरियाका नाता ५५ ( पित्ती वा चाचाके व मामा के नाम ) पितृव्य पित्ती चाचा जान ॥ मातुल ये मामा पहिंचान ५६ ( साले व देवरके नाम ) श्याल एक शाला जगमिन्त ॥ देवा देवर देवरसन्त ५७ ( भैने व दामाद के नाम ) भागिनेय स्वस्त्रिय भैनेका ॥ जामाता दामाद सनेका ५८ ( आजा व परपाजा के नाम ) पितृपिता अरु पीतामह नर ॥ प्रपितामह दादा जग जाहर ५९ ( नानी व नानीके बापका नाम ) मातृपिता मातामह जान ॥ प्रमातामह नानी पितुमान ६० ( पुस्ति के भाई बन्धुन के व सगे भाई के नाम ) सपिंड सनाभी भाई बंधव ॥ समानोदर्य्य सोदर्य्य अनंधव ६१ सगर्भ्य सहज भ्राताकर नाम ॥ चतुर कहै भज श्यामाश्याम ६२ ( समगोत्रियों के नाम—दोहा ) सगोत्र स्वजन जन बांधव जाति बंधु जगमान ॥ स्वःभायों की मंडली एक गोत्र परमान ६३ ( बिरादरीके भावका नाम व परिवारके झुंडका नाम—चौपाई ) ज्ञातीय नाम बिरादर मिन्त ॥ बन्धु झुंड जगजाहिर सन्त ६४ ( दुलहाके नाम व अन्य के संग मैथुन करे उस पुरुष का नाम ) भर्ता धव पति पीय सुजान ॥ उपपति जार यार परमान ६५ ( अपने पति के जीते ही अन्य पति से जो पुत्रहो उसका नाम

और जो पति के मरने पर अन्य पति से उत्पन्न हो उ-
सका नाम ) कुंड नाम परपति से पैदा ॥ गोलक पति
बिन बनै सो मैदा ६६ ( भतीजे व बहिन भाई का नाम
–दोहा ) भ्रात्रीय भ्रातृव्य ये भ्रातृज नाम भतीज ॥
नाम भ्रातरौ जानजग भाय बहिन करधीज ६७ ( ज-
हां माता पिताका साथही कहनाहो उसके नाम ) माता-
पितरौ नाम ये मातरपितरौजान ॥ प्रसुजनपितरौजन
कहे पितरौ चातुरमान ६८ ( ऐसेही सासुश्वशुरके नाम
व इसी प्रकार कन्या पुत्रको नाम ) श्वश्रूश्वशुरौ नाम
ये श्वशुरौ जानसुजान ॥ बहिन भायका नाम मिल पुत्री
कहे प्रमान ६९ ( स्त्री पुरुषके व ओझरी चामके नाम )
दम्पति जम्पति जायपति भार्यापति नर नार ॥ जरा-
युजा गर्भाशया उल्व ओझरीभार ७० ( जब गर्भाधान
होता है तो रात्री में पुरुषका काम और स्त्रीका रक्त मिल
कर जो कुछ बनता है उसका नाम व गर्भरहने से नव वा
दशवेंमास के नाम–चौपाई ) कामरक्त मिल कलल क-
हावे ॥ सुतीमास वैजनन बनावे ७१ ( गर्भ के व हिजरा
के नाम–दोहा ) भ्रूणनाम गर्भाय है गर्भवान पहिचान ॥
तृतिया प्रकृती षण्ढ ये क्लीब षंड परमान ॥ नपुंसक नाम
भी हिजड़ेकाहै ७२ ( लड़कपन व जुवानी के नाम–चौ-
पाई ) शैशव बाल्य शिशुल सतवन्ता ॥ तारुण्या यौवन
गुणवन्ता ७३ ( बुढ़ापा व बुढ़ापाओं के झुंडके नाम–
दोहा ) वार्द्धक स्थावर कही वृद्धत्व जानिये वृद्ध ॥
झुंड बुढ़ापा वार्द्धक चतुर कहे जनसृद्ध ७४ ( अतिबुढ़ा-
ईके नाम व दुधपिये छोटे लड़के व लड़कियों के नाम )

जरा पलित पुनि विस्त्रसा अतिबुढ़ाइ जनजान ॥ स्तनंधयी उत्तानशय डिंभा अस्तनपान ७५(सोलह वर्षपर्यंत के लड़के के व जुवानेपुरुषके नाम) माणवका पुनि बाल जे षोड़श वर्ष प्रमान ॥ युवावयस्था पुनि तरुण युवा पुरुष जगजान ७६ ( बूढ़े व अतिबूढ़े के नाम )जीनवृद्ध जीर्णः जरन अस्थविरा परमान ॥ वर्षियान दशमी पुनि ज्यायन चातुर जान ७७ (जेष्ठभाई व छोटे भाई के नाम ) पूर्व्वज अग्रिय अग्रज भाई जेष्ठ बखान ॥ यविष्ठ अवरज अनुज ये कनीयान यवीयान ७८ ( चौपाई ) जघन्यज पुनी कनिष्ठक भाई ॥ सतनाम छोटा दरशाई ७९ ( दुबरे व बलगरके नाम ) अमांस दुर्ब्बल क्षातपिछान ॥ मांसल अंसल पुनि बलवान ८० (तौंदारे मनुष्य के व नकचपठे के नाम—दोहा ) तुंदिल तुंदिम पिचंडिल तुंदि बृहत्कुक्षीन ॥ नतनासिक अवनाट ये अवभट अवटीटीन ८१ ( अच्छेबालवारेके व जिसकी बुढ़ापाके मारे खाल सिकुरगई हो उसके नाम—चौपाई ) केशव केशिक केशी मान ॥ बलिन बलिम बलहीन बखान ८२ ( जिसका अपनेही में कोई अंग अधिक वा कमहो उसका नाम व बउनाके नाम ) विकल अंग पुनि अपोगंड तन ॥ सर्व्वह्रस्व वामन है ये मन ८३ (जिसकी सुइलियारि नाकहो उसके और नकटेके नाम—दोहा ) खरणा खरणस नाम दो नाकनियारी जान ॥ विग्रह गतनासिका पुनि नकटा नकटी मान ८४ ( जिस की पशुखुरसदृश नासिका हो उस के व ल्यचरा के नाम—चौपाई ) खुरणा खुरण सखुर उरियार ॥ प्रगत

जानुकः प्रज्ञुमार ८५ (जिसकी जांघ ऊंची हो उसके व जिसकी मिलीहुई पींड़ी हो उसके नाम) ऊर्ध्वजानु ऊर्ध्वज्ञुः जान ॥ संज्ञुःसंगत जानुक मान ८६ (बहिराके व कुबरा के नाम) बधिर ऐड बहिरा कर नाम ॥ गडुल कुब्ज कुबरेकर दाम ८७ (रोगादि से जिसके हाथ में कुछ विकार हो उसका व जिसका बहुत ही छोटा शरीर हो उसका नाम) कुणीः कुकरः करमें रोग ॥ अल्पतनुः पृश्निः जन लोग ८८ (पंगुला के व मुडुआ के नाम) पंगुः श्रोणः पँगुला जान ॥ मुंडित मुंड सो मुडुआ मान ८९ (कंजाके व लँगड़े के नाम) बलिर नाम केकर गुणवान ॥ खंज खोड़ लँगड़े कर नाम ९० (जिसके अंग में लशुनाकार चिह्न हो उसके व देहके तिलके नाम) जटुलनाम पिल्युःकालक ये ॥ तिलकालक तिलकः मालक ये ९१ (बिना रोग के व इलाज करनेवाले के नाम) अनामयः आरोग्यक दाम ॥ रुक्प्रतिक्रिया चिकित्सा नाम ९२ (इलाज के व रोग के नाम—दोहा) भेषज औषध भैषज्या आयुः अगदज आप ॥ रोग व्याधि गद आमयः रूजा रुक उपताप ९३ (क्षयीरोग के व पीनस के नाम) यक्ष्मा क्षय पुनि शोषक्षवी ये ॥ प्रतिशाय पीनस कहत कवीये ९४ (छींकके व खांसी के नाम) क्षुतक्षुत्त्तवः छींक जग जानो ॥ त्तवथुः नाम कास पहिंचानो ९५ (सूजनि व उसुआय के व दवाईके नाम) श्वयथुः शोफ शोथ दरशाई ॥ विपदिक पादस्फोट दवाई ९६ (स्यहुवांके व खाजुके नाम) सिध्मः पुनी किलास कहावै ॥ पामा पाम कच्छुक दर

शावै ९७ ( विचर्च्चिका खाजु के व खजुवावै के व फुड़िया फोहा के नाम ) कंडू या खर्ज्जुकंडूजान ॥ विटुक नाम विस्फोट प्रमान ९८ ( घाव के व नसूर के नाम ) ईरम अरु व्रण घाव सुजान ॥ नारीव्रण नासुर परमान ९९ ( जो उज्ज्वल धब्बे पड़जाते हैं उस कोढ़के व छज्जन के नाम ) मंडलकः पुनि कोढ़ कहावै ॥ कुष्ठ श्वित्र छज्जन करि गावै १०० ( बवासीर के व कबुजई के नाम ) दुरनासकरु अर्श बवसीर ॥ विबन्ध पुनि आनाह समीर १०१ ( संग्रहणी के व उछार व डाकने का नाम ) रुकप्रवाहिका ग्रहणी जान ॥ बमथु वमन प्रच्छर्दिक मान १०२ ( ब्यारथिया का व जरका नाम ) विद्रधि नाम ब्यारथिय जान ॥ ज्वर ये नाम जरहि का मान १०३ ( प्रमेह का व भगन्दर अर्थात् गुद समीप के फोड़े के नाम ) मेह प्रमेह नाम दरशाया ॥ भगन्दर नाम भगन्दर गाया १०४ ( हाड़ारोग के व चाईचूई के नाम ) पादवल्मिक श्लीपद मिन्त ॥ इन्द्रलुप्तक पुनि केशघ्न सन्त १०५ ( करकरोग के नाम ) मूत्रकृच्छ्र पुनि अश्मरि गाय ॥ चतुरदास ने वरणि सुनाय १०६ ( वैद्यके नाम—दोहा ) रोगप्रहारी भिषक पुनि अगदंकार पुकार ॥ वैद्य चिकित्सक मानिये वैद्य नाम विस्तार १०७ ( रोगरहित के व रोगवशसे क्षीण होजाने के नाम ) निरामयः वार्त्तः पुनि उल्प नाम उल्लाघ ॥ पुनि गलान अरु ग्लास्नू क्षीण पुरुष यह जाघ १०८ ( रोगीके नाम ) आतुर अपटुः व्याधितः विकृत अभ्यमितजान ॥ आमयाव अभ्यांतक रोगिनका पर-

मान १०९ ( खजुहाके व दद्दुहा के नाम—चौपाई ) कच्छुर पुनि पावन जगजान ॥ दद्दुररोगी दद्रुणमान११० ( बवासिरहा के व बइहा के नाम ) बावसिराहा अर्शस नाम ॥ वातरोगि पुनि वातकि दाम १११ ( जिसको बहुत दस्तहों उसके व चिपरा व चिमधा के नाम ) सातिसार अतिसार कि जान ॥ क्लिनाक्ष चुल्लपिल्ल चिलमान ॥ चिपरी व चोंधरी आंखों के भी यही नामहैं ११२ ( जो वातरोगसे भ्रमित होकर सिरींसा होजावै उसके नाम ) चुल्लुःचिल्ली पिल्लःमान ॥ उन्मादवान् उन्मद ये जान ११३ ( जिसके कफ जकड़ाहो उसके नाम व जो रोगसे बेटाहो उसके नाम—दोहा ) श्लेष्मण पुनि श्लेष्मल कफी कफरु जकड़ान ॥ रोगपाय बेटाहुआ न्युब्ज क्लिन्नः परमान ११४ ( जो बाई से त्वँदाराहो उसके व स्यहुँबावाले के नाम—चौपाई ) वृद्धनाभि तुंदिल तुंदि भये ॥ सिध्मलाह किलआसी जनये ११५ ( अँधियारे के व मुरझाने के नाम ) अहक अंध अँध्यारा मन्त ॥ मूर्स मूर्च्छाल मूर्च्छित सन्त ११६ ( कामके व पित्त के नाम—दोहा ) शुक्र तेजरेत बीज ये इन्द्रिय वीर्य्यबखान॥ मायुपित्त पितनाम दो चतुरदास जगजान ११७ ( कफके व खालके नाम—चौपाई) कफश्लेष्मा कफकानाम॥ असृग्धराये त्वक्हैं दाम ११८ ( मांस के व सूखे मांस के नाम—दोहा ) पल आमिष अरु क्रव्यये तरस पिशित अरु मांस ॥ शुष्क मांस वल्लूर ये उत्पत वल्लू आंस ११९ ( रक्त के व करेज के नाम ) असृक् लोहित अस्र रुधिर क्षतज शोणितः रक्त ॥ अग्रमांस वक्कः यह जान

कलेजा जक्त १२० (हृदय के व चरबी के नाम--चौपाई) हृतहृद पुनि हृदयःबलवान ॥ वसा बपा मेदा जग जान १२१ (गलेके पीछे की नसका व नाड़ीके नाम) मन्याग्रीवा पीछेमीत ॥ नाड़ी धमनी शिरा पुनीत १२२ (तिलके व गुदाके नाम) पुनी क्लोम तिलकःजगजान॥ गोई गुदा पुनि मस्तिक मान १२३ (काठीके व आंतके नाम) किट्ट नाम मल जग दरशावै॥ अंत्र नाम पुरितत् कहलावै १२४ (पिलही के व नास के नाम) प्लीहा गुल्म नाम पीलहक्का ॥ स्नायू नासमान मनहक्का १२५ (पेटमें जो दाहिनी ओर बटियाहो उसके व रालके नाम) कालखण्ड यकृत जगजान॥ लालसंदनी सृणिका मान १२६ (कीचर का व नकचपठी के नाम) दूषिक कीचर कर परमान ॥ सिंघाण चपठी नास बखान १२७ (खूंटका व मूतके नाम) पिंजुष नाम खूंट दरशाया॥ प्रस्राव मूत्र मुत्र कहलाया १२८ (गूह के नाम—दोहा) ज्ञाम लोच्चारः शकृतये पुरिष अवस्कर मान॥ विष्टा विट वर्चस्क ये गूह नाम जगजान १२९ (कपार के व हाड़के नाम—चौपाई) कर्प्पर पुनि कपाल कहलावै॥ कीकश अस्थि कुल्य दरशावै १३० (मांजरिका व रीरका नाम) कंकाल मांजरी जग दरशावै॥ नाम कशेरु करीरक गावै १३१ (खोपड़ी के व पशुड़ी के नाम) करोटि करोटी खोपरी नाम ॥ पशुड़ी नाम पर्शुका दाम १३२ (अंग के नाम) अवयव अपघन अंग कहावै॥ प्रतीक नाम चतुर दरशावै १३३ (देह के नाम—दोहा) सहनन गात्र कलेवर वपु शरीर वि-

ग्रेह ॥ वर्ष्म मूर्त्ति अरु तनु तनू काया देह घरेह १३४
(पैरके आगेके व पांवके नाम–चौपाई) पादाग्रः प्रपदः
पद आगे ॥ पादः अंघ्रि चरण पग बाजे १३५ (घुटना
के व ऍंड़ी के नाम ) गुल्फः पुनि घुटिका जग जान ॥
ऍंड़ी सुपुनि पार्ष्णि करमान १३६ ( जांघके व फीली
के नाम ) जंघा पुनी प्रसृता जांघ ॥ जनु उरु पूर्व्व
अष्ठिवतयाघ १३७ (निरोहेके व टेहुनी का नाम ) उरु
सक्थि निररोहा मान ॥ वक्षण टिहुनी कर यह जान ॥
१३८ ( गुदा के व जहां मूत्र रहताहै उसका नाम ) गुदा
अपानवायु यह नाम ॥ मूत्रठौर वस्तिहि जन दाम १३९
( करिहावँ के व स्त्रीके चूतर का नाम–दोहा ) श्रोणि
श्रोणिफल ये कहे ककुद्मती कटि कह ॥ नितम्ब चूतर
तियन का चतुरा जानै इह १४० ( स्त्रीकेपेट का व नि-
तम्बमें जो दो गढ़ेहोते हैं उनका नाम–चौपाई ) जघन
पेट तिरिया का जान ॥ ककुदर गड्ढाकर परमान १४१
( कूले के व लिंग गुदाका नाम ) स्फिच नामकटि प्रोथ
दिखाया ॥ उपस्थ लिंग गुदा गुणगाया १४२ ( यो-
निके व लिंग के नाम ) भग योनिः योनीकर केफ ॥
शिश्न मेढ़ मेहनजन शेफ १४३ ( अंडके व चाकटिका
नाम ) मुष्क अंडकोश पुनि वृषण ॥ त्रिकः नाम चाक-
टिका वरण १४४ (पेटके व कुचके नाम–दोहा ) पिचंड
पिचिंड कुक्षी यह जठर उदर पुनि तुन्द ॥ कुच अस्तन
कुच नाम ये चावे त्रिभुवन वृन्द १४५ (कुचकी ढचक-
निके व कोराकेनाम–चौपाई) चुचुक कुचाग्रह नाम बखा-
ना ॥ क्रोडीक्रोड़ भुजांतरमाना १४६ ( छातीके व पीठके

नाम) उरःवत्स पुनिधक्ष छवोक्षब॥ पृष्ठ पीठको कहे सबी अब १४७ (कांधेके व हँसिया का नाम) स्कन्ध भुज शिर अंस बखाना ॥ जत्रुःहसियाकर परमाना १४८ (कांख वा कखरीके व बगल का नाम) बाहू मूल कक्ष यहमाना ॥ पार्श्वः बगल कहे परमाना १४९ (कमरके नाम) मध्यम मध्यः पुनि अवलग्न ॥ चतुरदास गुण गावत मग्न १५० (बाहाके नाम–दोहा) बाहा बाहू बाहुबल दो प्रवेष्ठ भुजमान॥ भुजानाम चातुर कहे सुमिरि शिरी भगवान १५१ (गांठीके नाम–चौपाई) नाम कफोणी कर्प्पर जान॥ कूर्प्पर पुनि कफणिः जगमान १५२ (गांठीके ऊपरका व गांठी के नीचे का नाम) प्रगंड गांठी ऊपर जान॥ प्रकोष्ट गांठी नीचे मान १५३ (मणिवंध से कनअंगुरिया पर्य्यन्त के नाम–छंद) करभ मान॥ चतुर जान १५४ (हाथके नाम–चौपाई) पञ्चशाख शयशम कर हस्त॥ पाणिनाम बतलावै मस्त १५५ (अंगुठाके लगेवाली अंगुली के व अंगुरी के नाम–दोहा) तर्ज्जनी पुनि प्रदेशिनी परदेशन जगजान॥ अंगुलि अंगुली उंगल करशाखा पहिचान १५६ (अंगुठाका व अंगुठा के लगेवाली का नाम–चौपाई) अंगुष्ठ नाम अंगुष्ठामान॥ प्रदेशिनिःअंगुष्ठ लगजान १५७ (बीचवालीका व बीचवाली और कनअंगुरियाके बीचवाली का नाम) मध्यमा बीच अंगुलियाराजै॥ पुनि अनामिका पासहि छाजै १५८ (कनअंगुलियाका नाम) नाम कनिष्ठा कनअंगुलीका॥ चतुर कहै गुण ज्यहि जग नीका १५९ (नहके नाम) नखर नाम पुनर्भव जान॥ कर-

रुह नख जगजान प्रमान १६० ( अंगुष्ठा तर्ज्जनीतक की लम्बाईका व अंगुष्ठा मध्यमा तक के फैलाने की लम्बाईका नाम ) प्रादेश नाम लम्बाई जान॥ ताल नाम फैलाईमान १६१ ( अंगुष्ठा अनामिकाके फैलानेकी लम्बाई का व बीताके नाम ) गोकर्णहि फैलाई नाम ॥ द्वादशांगुल वितस्तिदाम १६२ ( चटकना वा चपरा के नाम ) चपेट चर्प्पट परतल जान ॥ प्रहस्त चतुरगावै गुणवान १६३ ( दुहस्ता चटकना के नाम ) सिंहतलरु पुनि कहत संहतल॥ प्रतल नाम चतुरा देखोमल १६४ ( पसरका व अंजुरीका नाम ) प्रसृति नाम पसरकाजान॥ अंजलि अंजुरी कर परमान १६५ ( हाथका व मूठीका नाम ) हस्तनाम हाथहिका मिन्त॥ रत्निमुष्टिका जानहु सन्त १६६ ( कनअंगुलिया छोंड़िके मूठीबांधे बाके व हाथके फैलानेके नाम ) अरत्नि मुष्ठाबांधन जान॥ व्याम हाथ फैलावन मान १६७ ( ऊपरके हाथ उठाने का व नद्दी के नाम ) पौरस पौरसि हाथ उठान ॥ गलपुनि कंठनाल परमान १६८ ( गटईके व जिस गटईमें रेखा हो उसके नाम ) कन्दर ग्रीवा ओर शिरोधि॥ अम्बुग्रीवा जान नरोधि १६९ (घांटीकेनाम) घाटा अवट कृकाटिक मान ॥ चतुरदासने किया प्रमान १७० ( मुंहकेनाम-दोहा) तुंड वदन आनन थह वक्रआस्य मुखराय॥ लपन नाम चातुरकहे ब्रजरज शीश चढ़ाय१७१ (नाकके नाम) गंधवहा पुनि नासिका घोणा नासा घ्राण ॥ नसा नस्या चातुरकहे सप्त नाम फरमाण१७२(ओठकेनाम-चौपाई) अधर रदच्छद ओष्ठ प्रमान ॥ दशनबास चातुर गुण

जान १७३ (दोहा) ऊपरवाले ओष्ठको ओष्ठ कहे जग माय॥ नीचेवाला अधरहै चतुरादियाबताय१७४(डाढ़ी का व गालके नाम-चौपाई) दाढ़ी सोय चिबुक बतलावै॥ गंड कपोल गाल दरशावै १७५ (कनपटी का व दांतके नाम) नाम कनपटी हनुगुण गावे॥ रदन दशन रददंत कहावे १७६ (तालूके नाम) काकुद नाम तालु गुणवन्त॥ चतुरदास दरशावे सन्त१७७(जीभकेनाम-दोहा) रसनारस तारस नये जिह्वा जग पहिंचान॥ रसज्ञाः चातुर कहे पांच नाम धरिध्यान १७८ (ओठकी बगलों के व लिलाट के नाम) सृक्किणि बगल ओष्ठपरमान॥ गोधि अलिक लीलाट बखान १७९ (भौंहके व भौंहकेबीचकानाम) भ्रू ये नाम भौंहके भिन्त॥ कूर्च नाम भौंहा बिचसन्त १८० (आंखी के तिलका नाम)नामतारका सन्त बताय॥ गुणवन्तोंने गुणि करि पाय १८१ (आंखीके नाम—दोहा) चक्षुअक्षि अरु दृष्टिदृग लोचन नयन विशाल॥ नेत्र आंख ईक्षण यह चतुर कहे भजि लाल १८२ (आंसू के व आंखीके किनारों का नाम) अश्रुः आंसू अश्रु ये रोदन नेत्राम्बूज॥ नैना निकट अपांग ये चतुरा लीना सूज १८३ (अपांगके देखनेका नाम—चौपाई) नामकटाक्ष दिया दरशाय॥ चतुरदास सीतापतिगाय १८४ (कानके नाम) कर्णशब्द ग्रहश्रवण कहावै॥ श्रुति श्रव श्रोत्र सरव दरशावै १८५ (शिरके नाम) मस्तक मुर्द्धा पुनि उतमांग॥ शिर पुनिशीर्ष शीश श्रीआंग १८६ (बारके नाम—दोहा) कुन्तलचिकुरचिकूर यह बालकेश कचबार॥ शिरोरुह चातुरकहे ज-

पि श्रीसत्य मुरार १८७ ( बालोंके झुंडका व टेढ़ेबालों के नाम-चौपाई ) कैशिक केश्य कहे जनसन्त ॥ चूर्ण कुन्तल अलक श्रीमिन्त १८८ ( जो वे लिलारपर झुके हों तो उनकानाम ) भ्रमरक जो लिलार दरशावै ॥ चतुर दास निश्चय करिगावै १८९ ( जुलुफके नाम ) काकपक्ष ये शिखंडक नाम ॥ शिखंडिकहि चातुर बलधाम १९० ( पाटी के व जूराका नाम ) केश वेश कवरी दोउ नाम ॥ धम्मिल्ल जूरा कहिजनदाम १९१ ( चोटीके व जटाकेनाम ) चूड़ा शिखा केशकी पाशी ॥ जटा सटाः जटा परकाशी १९२ ( तैलादिक लगाने के हेतु लटुरे बारहों उनके व साफबालों के नाम ) वेणी पुनि परवेणी जान ॥ शीर्षराय शिरस्य कर ठान १९३ ( केशसमूह के नाम ) केशपाश कचपाश कहावै ॥ कुन्तल हस्तकेश पढ़ गावै १९४ ( रोवांके व मोछ दाढ़ी का नाम ) लोम रोम तनुरुह परकास ॥ श्मश्रु मुच्छ दाढ़ी का दास १९५ ( अलंकार की शोभा के नाम-दोहा ) आकल्पः पुनि वेश है प्रतिकर्म्मः पुनि वेश ॥ नैपथ्य नाम परसादन चतुरा कहै दिनेश १९६ ( अलंकार करने वाले के नाम-चौपाई ) अलंकरिष्णु एक बतलाया ॥ पुनि अलंकर्त्ता द्वितिया छाया १९७ ( अलंकारयुक्त के नाम ) प्रसाधित मण्डित अतिभूषीत ॥ अलंकृत परिष्कृत जानो सीत १९८ ( अलंकारादि से अतिशोभित सजे हुये के व सँवारने व शृङ्गारने के नाम ) भ्राजिष्णू रोचिष्णु विभ्राद ॥ अलंक्रिया भूषण नर ग्राद १९९ ( गहनाआदि के नाम-दोहा ) अलंकार पुनि आभर-

ण परिष्कार परमान ॥ परिष्कार यह मण्डन चतुर विभूषण मान २०० ( मुकुट के व चोटी की मणि के नाम–चौपाई ) क्रीट मुकुट पुनि मुकुट कहावै ॥ शिरोरत्न चूड़ामणि गावै २०१ ( जो हारके मध्यमें सबसे बड़ी मणिहोय उसका व खोपक वा सीमन्त में बांधीहुई सुवर्णादि की पाटीके नाम ) जो मधिहार तरलगुणवन्ता ॥ परितथ्या बालपारुपहैं सन्ता २०२ ( बेंदी व टीका के व तरकी के नाम ) ललाटिका पत्रपाश्यासत्त ॥ तालपत्र कर्णिका ये मत्त २०३ ( सुवर्णादि रचित तरकी के व कण्ठी व कण्ठा के नाम ) कुण्डल पुनि कर्णवेष्टनये ॥ कण्ठहि भूषा ग्रैवेतनये २०४ ( जोनाभीतक लम्बा कंठा हो उसके व और सोने की कण्ठी सदृश हो तो वाके नाम ) लम्बन पुनि ललन्तीका सन्त ॥ प्रालम्बिकाहेम गुणवन्त २०५ ( और मोतियों से गुथी का व मोतीके हारका नाम ) उरस्सूत्रिका मुक्तकि गूथी ॥ मुक्तावलि हारः गुण सूथी २०६ ( जो सौलर का हार हो उसके व बत्तीसलरके हारके नाम ) देवच्छन्दक सौलड़हार ॥ बत्तीसा गुच्छा विस्तार २०७ ( चौबीस लरके हारका व चार लरके हारका नाम ) गुच्छार्द्धः चौबीसो हार ॥ गोस्तन चार लड़ी विस्तार २०८ ( दश व बारहलरके हार का व बीसलर के हारका नाम ) अर्द्धहार बारह दशमिन्त ॥ माणवक बीस लरी गुणवन्त २०९ ( एक लरके हारका व वही एकलर सत्ताईस की होवे तिस का नाम ) एकावली एक लर मान ॥ पुनि नक्षत्र माल पहिंचान २१० ( पहुंचीकेनाम ) वलय कटक अवापक

जान ॥ पारिहार्य पहुँची कर मान २११ (बजुल्ला बहूटा बिजायठ बाजूबन्द पट्टी जोशन आदि भुजापर बांधनेवाले गहनों के व मुंदरी अंगूठी के नाम ) अंगद केयुर भुज कामात्र ॥ अंगुलीयक उर्मिका सोहात्र २१२ ( यदि अँगूठी रामकृष्णादि अंकलिखित हो उसका व ककना के नाम ) अंगुलिमुद्राअंकित मान ॥ करभूषण कंकण कर जान २१३ ( स्त्रियोंके कमरके भूषण कोंधी और कमरपट्टा आदि के नाम-दोहा ) कांची कांचिः मेखला रसना रशना जान ॥ सा रसना यह सप्तकी चतुरा किया बखान २१४ ( एकलरकी का व आठ लरके नाम-चौपाई )एकलरी कांचीगुणवन्त ॥ अष्टलरी मेखला अनन्त २१५ ( सोलह लरकी के व पचीस लरकी के नाम ) सोलह लरकी रशना नाम ॥ कलाप यह पच्चीसौ दाम २१६ ( पुरुष की कमर याने कमरपट्टा के व बिछिया व पलनिया के नाम ) शृङ्खलि शृङ्खलकमर विचार ॥ तुलाकोटि पादांगद सार २१७ ( पैजनियां के व कड़ाके नाम ) नूपुर पुनि मँजीर पैंजनियां ॥ पादकटक हंसक पदठानियां २१८ ( घुंघुरूके व अरसी आदिसे बने वस्त्रके नाम ) क्षुद्रघंटिका किंकिणि घुंघुरू ॥ बालक नाम जान जग सुगुरू २१९(कपाससेबने कपड़े के व कुशुवारीसे बनेहुये के नाम ) बादरफाल नाम कार्पास ॥ कुशुवारी कौशेय जनदास २२० ( पशुओं के रोमसे बनेहुये वस्त्रोंके नाम ) रांकव पशू रोम विस्तार ॥ चतुरा कहत सुमिरि करतार २२१ ( कोरे माड़िहाये वस्त्रों के नाम ) निष्प्रवाणितंत्रक सतमानो ॥ अनाहत और

नवाम्बरजानो २२२ ( धोये कपड़ेके व कौशेय कुशुधारी के धोये वस्त्रों के नाम ) उद्गमनी पुनि धोये मान ॥ पत्रोर्ण धोये जनजान २२३ ( बड़े मोलके वस्त्रादि के व रेशमी कपड़े के नाम ) बड़े मोलका महाधन मिन्त ॥ दुकूल चौम रेशम जनसन्त २२४ ( कपड़ा के छोरके व छोराके नाम) प्रावृत पुनि निवीत यह छोर ॥ दशा कह्यो दूसरा निहोर २२५ (कपड़ेकी लम्बाईके नाम)आरोहरु आयामबखाना ॥ आनाहः दैर्घ्यः परमाना २२६ (पनहा वा चकलाई के व पुराने कपड़े के नाम ) विशालता परिणाह बखान ॥ जीर्ण वस्त्र पटचर परमान २२७ ( फटेचिथरा के नाम) नक्तक लक्तक कर्पटगाय ॥ जीरणनाम जगत दरशाय २२८ ( कपड़ा मात्र के नाम-दोहा ) आच्छादन अंशुक ये वसन वास जनचेल ॥ चैल कहत पुनि वस्त्र यह चतुरा जरको खेल २२९ ( अच्छे वस्त्रके व मोटे कपड़े के नाम-चौपाई ) नाम सुचैलक पट पहिंचान ॥ स्थुलशाट वराशी मान २३० (वहार के व कम्बल के नाम ) प्रच्छदपटः निचुल नीचोल ॥ कम्बल रल्लक नाम अमोल २३१ ( धोती के नाम ) अधोंऽशुकः जगजन परिधान ॥ अन्तरीय उपसंव्यनजान २३२ ( अंगौछा के नाम ) उतरासंग बृहतिक नाम ॥ प्रावर पुनि प्रवारहीदाम २३३ (रजाई वा अंगरखाके व उटँगेलहँगा के नाम ) नीशार रजाई अँगरख मान ॥ अर्द्धोरुक लहँगा पहिंचान २३४ ( लम्बे लहँगे का व चँदवा के नाम ) आप्रपदीन जानजगामित ॥ विमान पुनि उल्लोल अनंत २३५ ( तँबुवा व डेरेके नाम)

पटवेश्मः पटकूटी जान ॥ पटकुड्यादि दुःखहर मान २३६ ( कन्नातके नाम ) तिरस्कारिणी तिरस्करण ये ॥ प्रतिसिरा जवनिका जान बरणये ॥ यमनिका भी याका नामहै २३७ ( पटुका के नाम ) पर्य्यङ्किका जान परिकरणा ॥ अवसिक्थिका पर्यङ्कहि धरणा २३८ ( आंचरका व कोंछी वा फुफुंदी का नाम ) अंचलनाम आंचरा हन्दा ॥ नीवीनाम फुफुंदी बन्दा २३९ ( स्नानादि अंगसंस्कारके व पोछने का नाम—दोहा ) अंगसंस्कारण यह परिकर्म्मांगद जान ॥ मृजामार्ष्टिपुनि मार्ज्जन पोछनका परमान २४० (उबटना वा बुकनाके व नहाने के नाम—चौपाई) उद्वर्त्तन उत्सादनसंत ॥ अप्लव स्नान आप्लाव भिंत २४१ ( चन्दनादिसे देहके लेपका व गंध मिटाने का नाम )चर्च्चा अस्थासक पुनि चार्च्चिक ॥ अनुबोधारु प्रबोधन आर्च्चिक २४२ ( गाल स्तनादि में स्त्रियों के किसी गन्धादिसे उरेहनेके व कस्तूरीआदि से मस्तक में टीका लगानेका नाम—दोहा ) एकनामपत्रांगुली पत्रलेख दुइज्ञान ॥ तिलक चित्रक विशेषक तमालपत्र परमान २४३ ( कुंकुमकेनाम ) अग्नीशिखवर कुंकुम काश्मीर जन्मांक ॥ रक्तसंकिच पिशुन अरु पीतनधीरधरांक २४४ बाह्लीक बाह्लिकरक्तये लोहित चन्दन मान ॥ सङ्कोच पिशुन चातुर कहै मंगलीक जगजान २४५ ( लोहके व लवंगके नाम ) लाक्षा राक्षा यावयुत अलक्त द्रुमामय जान ॥ देवकुसुम श्रीसंज्ञक लवँग चतुरजन मान २४६ ( पीले चन्दनके व गूगुरके नाम ) जायक पुनि कालियक कालानुसार्य्य पहिंचान ॥

अगुरु लोह राजार्ह वंशिक जो गज मान॥ कृमिज नाम भी याकाहै २४७ (कालेगूगुर वा लाल गूगुर के नाम) कालागुरु पुनि अगुरु ये मंगल्या गुगुरान॥ यक्ष धूप पुनि सर्व्वरस राल सर्ज्जरस मान॥ बहुरूप भी गूगुलहै २४८ (अनेक पदार्त्थ मिलित धूपके व लोबान के नाम) कृत्रिमधूप वृकधूप ये अनेक पदारथ संग॥ पिंडक सिह्लयावन कही तुरुष्क लोभारंग २४९ (देव-दारु धूपके नाम) श्रीपिष्टः श्रीवासये श्रीवेष्टः वृकधूप॥ सरलद्रव पायस पुनि दारुदेव अनूप २५० (कस्तूरी के व कवाबचीनी के नाम) मृगनाभी मृगमदः पुनि कस्तूरी जगवास॥ कोलक कोरक कोशफल कंकोलक नरआस २५१ (कर्पूर के व मलयागिरि चंदनके नाम) कर्प्पुर चन्द्रहिम बालुकासिताभ्र पुनि घनसार। गंधसार मलयागिरिःचंदन भद्रश्रीकार २५२ (उजले चंदनका व जिसमें कमल के समान गन्धहो उसका नाम—चौपाई) तैलपर्णिकः उज्ज्वलजान॥ कमल गन्ध गोशीर्षप्र-मान २५३ (कपिलवर्ण चंदनके व लालचंदन देवीचं-दनके नाम—दोहा) कपिलनाम हरिचंदन चंदन चंदन नाम॥ पत्रांग तिलपर्णी रँजन रक्तचँदन कुचदाम२५४ (जायफर के नाम—चौपाई) जातिकोश जातीफल मि-न्त॥ चतुरदास गावै जनसन्त २५५ (कपूर गूगुर क-स्तूरी कवाबचीनी बराबर बराबर मिलाने से जो लेपन बनताहै उसका व पिसीहुई लेपन वस्तु के नाम) यक्ष-कर्दमहि मिलकर होवै॥ वर्ति गात्रानुलेपनी जोवै २५६ (पीसीहुई लेपनका व जो कपरछान करके जो गन्धवस्तु

घोरीजावे उसके नाम ) वर्णक पुनी विलेपन जान ॥ चूरण वासयोग परमान २५७ ( महकुई वस्तु से भिगोई हुई वस्तु के व गन्धमालादि लगाने पाहरने के नाम ) भावित वासि नाम बिगोई ॥ अधिवासना पहिरना सोई २५८ ( मूड़परकी माला के व बालोंके बीचमें धारणकी हुई मालाके नाम ) स्रकमाला पुनिमाल्य बखान ॥ गर्भक बारा बीच बखान २५९ ( चोटीमें गुथीहुई पुष्पपंक्तिके व जो शिखामें लिलारतक लपेटी मालाहो उसके नाम) प्रभ्रष्टक गूथी परमान ॥ नाम ललामक जानजहान २६० ( जो गटई के नीचे सीधी लटकी मालाहो उसका व जो यज्ञोपवीतके सदृश पहिनीहो उसके नाम ) प्रालम्ब गलहि के नीचे भाई ॥ वैकक्षक यज्ञोकी नाई २६१ ( जो शिखा में पहिरी जाय उसका व शिल्पादि रचनाके नाम) शेखर पुनि आपीड़ कहावै ॥ परिस्पंद जग जाहिर गावै २६२ ( सर्व्व सामग्री के पूरे होनेके व तकिया के नाम) परिपूरणता पुनि आभोग ॥ उपधान उपबर्हःयोग २६३ ( तोसक गलीचा आदि बिछौना के व खटिया व पलँग के नाम—दोहा ) शयनीयः पुनि शयन ये शय्या नाम अनूप ॥ मंचनाम पर्य्यंक पल्यंकः खट्वारूप २६४ ( गेंद वा गोंदके व दिया के नाम—चौपाई ) गेन्दुक कन्दुक गेंदवा गोद ॥ दीपप्रदीप दिया ये मोद २६५ ( पीढ़ा के व डब्बा के नाम ) आसनपीठ नाम पीढ़ाका ॥ समुद्गक सम्पुटक डब्बाका २६६ ( दीपदानके व कंघी व ककही के नाम ) प्रतिग्राह्य अरु प्रतिग्रह जानो ॥ प्रसाधनी कङ्कतिका मानो २६७ ( बुकवा के व दर्पण व शीशा

के नाम–दोहा ) पटवासक पिष्टातहैं बुकवा के यहनाम॥ मुकुर मकुर आदर्शये मंकुर दर्पण दाम २६८ ( बेना व पंखा के नाम ) व्यजन ताल वृन्तकपुनी कथेरामसुतदास॥ मनुषवर्ग्गपूरण किया चतुरदास धरिआस १६९

इति श्रीजम्बूद्वीपेभरतखंडेमालवदेशेअवन्तिकामहाक्षेत्रेरतलामग्रामेवैष्णव हरिव्यासीमहंतश्रीरामाजीनन्दचतुरदासविरचितेग्रन्थश्रीअमररघुनाथकल्पद्रुमाद्वितीयकांडेमनुष्यवर्गःषष्ठोविश्रामःसंपूर्णः ६ ॥

---

## अथ श्री अमरकोष भाषा ब्रह्मवर्गप्रारम्भः॥

( दोहा वृत्तं ) पारब्रह्म श्रीकृष्णको करूं सो कोटि प्रनाम॥ ब्रह्मवर्ग वर्णन करूं भजि निम्बारक नाम १ ( वंशके नाम ) सन्तति पुनि सन्तान ये अभिजन अन्वयवंश॥ जनन गोत्र कुल कहतहैं पुनि अन्वायसुअंश २ ( ब्राह्मणादि व ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्रों का नाम–चौपाई ) वर्ण नाम ब्राह्मण कहलावै॥ चातुरवर्ण्य चारि दरशावै ३ ( राजाके वंशवालों व कुलोंके नाम ) राजवंश्य पुनि राजहि बीजी॥ वोज्यः पुनि कुल सम्भव रीजी ४ ( सज्जन के नाम–दोहा ) सज्जन साधूआर्य्यसभ्य महकुल माहाकूल॥ कुलीन नाम चातुर कहे ये सज्जन जन मूल ५ ( ब्रह्मचारी गृही वानप्रस्थ यती इनका नाम–छन्द ) आश्रमदेका॥ नामहि एका ६ (ब्राह्मणका नाम–दोहा ) द्विजाति अरु ब्राह्मण पुनी अग्रजन्म भूदेव॥ नाम विप्र वाडव कहे चतुरदास गुणमेव ७ ( इज्या अध्ययन दान याजन अध्यापन प्रतिग्रह इन छः कर्म्मों

करके युक्त ब्राह्मण का नाम–छन्द ) हैं षट कर्मा ॥ जानत धर्मा ८ (पण्डित के नाम–कुंडलिया) विद्वान कही विपश्चित दोषज्ञरु सन धीर ॥ सुधीज्ञ कवि अरु पण्डित बुधः मनीषी वीर ९ बुधः मनीषी वीर नाम दूरदर्शीमान॥ कृती सुरी धीमान विचक्षण कृष्टि बखाना १० संख्यावान प्राज्ञ प्रज्ञ लुब्ध वर्ण गुणवन्त ॥ दीर्घदर्शी कोविद कहे गावत चतुरासन्त ११ ( वेदुवा पण्डित व मीमांसा शास्त्रपाठी के नाम ) श्रोत्रिय छान्दस पंडित वेद ॥ मीमांसक जैमिनि न्यायसमेद १२ ( वेदांतीके व वैशेषिक के नाम ) ब्रह्मवादी वेदांती जान ॥ वैशेषिक औलूक्य प्रमान १३ ( नास्तिक व नैयायिक के नाम ) शून्यवादी सौगता प्रवीन ॥ नैयायिकी अक्षपद चीन १४ ( मोक्ष मार्ग दिखानेवाले व बौद्धमतावलम्बी के नाम ) आर्हकस्था द्वादिक चरिका ॥ चार्वाक पुनि लौकायतिका १५ ( सांख्यशास्त्र जाननेवाले व जो पढ़ाताहो उस पण्डित के नाम ) सांख्य कपिल द्वौ नाम सुजाना ॥ उपाध्याय अध्यापक माना १६ ( गर्भाधानादि के करैया पिता व मंत्रकी व्याख्या करनेवालेका नाम ) गर्भाधान करैया गुरु सत ॥ आचार्य पढ़ैया मन्तरका मत १७ ( यज्ञमें सब ऋत्विजों के सिखानेवाले व यजमान के नाम) आदेष्टाहै यज्ञकर नाम ॥ यजमानव्रती यष्टा जन दाम १८ ( सोमवान यज्ञके यजमान व वारंवार यज्ञ करने वाले के नाम ) दीक्षित सोमवान यजमाना ॥ यायजूक ... जाना १९ ( जो विधिसे यज्ञकरै उसके व ...व नाम यज्ञ करनेवाले के नाम ) यज्वाविधी

प्रकारसे यज्ञ ॥ स्थपति बृहस्पतिहै सोमज्ञ २० ( सोम छचोटा पीनेवाले यजमान व जो यज्ञमें अपना सब धन देडारे उसका नाम ) सोमपा सोमपीती ये जान ॥ धन देवे सर्ववेदा मान २१ ( सांगोपांग वेदपढ़नेवाले व गुरुकी आज्ञा गृहस्थाश्रम हेतपावे उसका नाम ) अनूचान पुनि वेद पढ़ैया ॥ समावृत्त गुरु आज्ञा पैया २२ ( विद्यार्थी व छोटे नये विद्यार्थी के नाम—दोहा ) छात्र शिष्य पुनि नाम ये अँतवासी अँतवास ॥ शैक्ष प्रथम कल्पिक यह कहे चतुर जनदास २३ ( सहपाठी अर्थात् एक साथ एकहीवस्तु पढ़नेवाले व जितने एक गुरुसे पढ़तेहों उनके नाम—चौपाई ) सहपाठी सब्रह्मचारीका॥ सब सँग पढ़ सतीर्थबाटीका २४ ( जो अग्निको बटोरे रहै उसका व परम्परा उपदेश के नाम ) अग्निबटोरत अग्निचित्तमत ॥ इतिहपुनी ऐतिह्य परसोसत २५ ( प्रथमके ज्ञानका व समझके ग्रन्थके प्रारम्भ करनेवाले के नाम ) आदिहि ज्ञान उपज्ञा नाम ॥ ग्रन्थ पढ़े उपक्रम सो दाम २६ ( यज्ञके नाम—दोहा ) सप्त तन्तु पुनि मख कही याग यज्ञ सब साज ॥ क्रतु अध्वर चातुर कहे होम पाठ महराज २७ (चौपाई) अतिथी पूजा तर्प्पण बली ॥ पांच चीज चतुरा चितरली २८ ( इन पांचका व तिन में पाठ वेदादिका पढ़ना उसका नाम ) महायज्ञ इनकर यह नामा ॥ ब्रह्मयज्ञ सो वेदकदामा २९ ( वैश्वदेवाङ्ग होमहो उसका व अतिथि पूजा जो कोई अपने गृहमें विना चीन्हे आजावे उसे भोजनादि देना उसका नाम ) देवयज्ञ ये वैश्वहि देवा ॥ मनुष्ययज्ञ अतिथिकी सेवा ३०

(तर्पण प्रसिद्ध है उसका व बलिप्रदानादि के नाम) पितृ यज्ञ तर्पण से होवे ॥ भूतयज्ञ यहि पांचक सोवे ३१ (सभाके नाम—दोहा) परिषत गोष्ठी संतत अरु स्थानी आस्थान ॥ सदःसभा समज्या यह समितिःसत्यसुजान ३२ (सदस्यों का गृहका व यज्ञ में न्यूनाधिक न होने पावे इस विधि के देखनेवाले के नाम—चौपाई) प्राग्वंश सदस्योंका जान ॥ सदस्थविधि देखो परमान ३३ (सभामें बैठनेवालों के नाम) सभासतसभ्य समाजिक गावे ॥ सभास्तार चौथादरशावे ३४ (यजुर्वेद जाननेवालेका व ऋग्वेदीका नाम) अध्वर्यु यजुर्वेदका जान ॥ होता ऋग्वेदी पहिंचान ३५ (सामवेदी का व इनको छोड़ धनादि दैके यजमानकरके कियाजाय उसका नाम) सामवेद उद्गाताजान ॥ ऋत्विक् याजक याजकमान ३६ (वेदी के व यज्ञार्थ चबूतरा के नाम) वेदिःवेदी वेदिक नाम ॥ स्थंडिल चत्वर गुणग्राम ३७ (खंभाके ऊपर जो कंकणाकार काष्ठ का रहता है उसका व यज्ञको अन्त्यजादि न देखने पावे इस निमित्त जो टट्टी आदि लगाई जाती है उसके नाम) यूपकंटक पुनि चषालजान ॥ कुम्बानाम क्नातिक मान ३८ (यज्ञस्तम्भ के आगे के व जो मथि के अग्नि निकारने के निमित्त दो लकड़ी रहती हैं उनके नाम) तर्म यूपाग्र थम्भानाम ॥ अरणि अरणी दो लकड़ी दाम ३९ (यज्ञकी अग्नि के नाम) दक्षिणाग्नि अरु गारहपत्य ॥ पुनि आहवनी तीजी मत्य ४० (इन तीनों अग्नियों के व संस्कारित अग्नि का नाम) अग्नी त्रेता मान ॥ प्रणीतसंस्कारता

जान ४१ (यज्ञाग्नि के नाम) समूह्य परिचाय्यःजग जान॥ उपचाय्यः चातुर परमान ४२ (गार्हपत्याग्नि से लेकर जो दक्षिणाग्नि प्रवेश के व स्वाहा अर्थात् अग्निकी स्त्री के नाम) आनाय्यहि दक्षिण परवेश॥ अग्नायी स्वाहा हुतभुकप्रेश ४३ (अग्नि बारनेके अर्थ जो ऋचा पढ़ीजाय उसके व गायत्री उष्णिक् अनुष्टुप् इतने का नाम) सामीधेनी धाया मान॥ छन्द नाम चातुर पहिचान ४४ (अग्नि में छोड़नेवाली जाउरि का व गरम पके दूध में दही डारने से जो बनता है उसके नाम) चरू नाम जाउरि परमान॥ आमिक्षा पय दही मिलान ४५ (मृगचर्म्म से बनेहुये बेनाका व दही घी मिलेहुये के नाम) धवित्र नाम बेनाका मिन्त॥ पृषदा-ज्य दही घीके मिलमन्त ४६ (जाउरि व खीरके व दे-वताके निमित्त की जाउरि के नाम) परमान्नःपायस ये खीर॥ हव्य देवता जानत धीर ४७ (पित्तरोंकी का व कव्यस्रुवा आदिके व स्रुवाके भेद) पात्र नाम पीतर अ-रुजुहू॥ उपभृत ध्रुवा स्रुवासतजुहू ४८ (यज्ञके पशुका व पशु मारनेका नाम) पशुमें उपाहताकरजाम॥ पर-म्पराकप्रोक्षण सम नाम ४९ (यज्ञ में मारेहुये पशुका व साकल्य के नाम) प्रोक्षित उपसम्पन्न प्रमीत॥ हवि सानाज्य सनातनरीत ५० (अग्निमें जो जो हुना जाय उसका व यज्ञान्त स्नान का नाम) वषट्कृत कही अग्निमें हुना॥ अवभृत स्नान कहे जग जुना ५१ (यज्ञ योग्य वस्तुका व यज्ञमें कर्मका नाम) यज्ञिय यज्ञ योग जे वस्तु॥ इष्टकर्म्म यज्ञादि में मस्तु ५२ (बावली

ताल आदि खुदानेका व यज्ञसे बचीहुई जाउरिका नाम) पूर्त ताल बावलि करजान ॥ अमृत बची जाउरी मान ५३ (देवपित्रादि के भोजन से बचीहुई वस्तु के नाम-छंद) विघसहि नाम ॥ हैंयाचेदाम ५४ (दानके नाम-दोहा) त्याग विहापित दान ये उत्सरजन परमान ॥ विश्राणन अरु विसर्जन प्रतिपादन पहिंचान ५५ (चौपाई) स्पर्शन पुनि वितरण सन्त ॥ प्रादेशन चतुरा गुणवन्त ५६ अपवर्जन निर्वपण बताये ॥ अंहति दान नाम दरशाये ५७ (मृतक के अर्थ जो दश दिन के बीचमें पिण्डादि दिये जातेहैं उनका नाम) और्ध्वदेहि अरु और्ध्वदेहिका ॥ और्ध्वदेहिकी मानो गेहिका ५८ (पितरों के निमित्त जो दान दियाजावे उसका व पितरोंके देनेके निमित्त के कर्म्म का नाम) पितृदान पुनि निवापजान ॥ निमित श्राद्ध पितरोंके मान ५९ (अमावास्या के श्राद्ध के व दिनके आठवें हिस्साका नाम) अन्वाहार्य्य मासिकहि मान ॥ कुतुप आठवां हिस्सा जान ६० (श्राद्ध में ब्राह्मण की भक्ति और सेवाकरने के व धर्मयुक्त कार्य्य करने के नाम) पर्य्येषणा परीष्टी नाम ॥ गवेषणा अन्वेषण दाम ६१ (बिनती के नाम) अध्येषणासनी ये बिनती ॥ चतुरदास गुणगावे जिनती ६२ (मांगने के नाम-दोहा) याच्ञा अभिशस्ती कहै याचनाह अभिषस्त ॥ अर्त्थना पुनि चातुर कही हरिपासी जनमस्त ६३ (पूजार्त्थ पानी छोड़ने के व पायँ धोनेके अर्त्थ पानी दियाजावे उसके नाम-चौपाई) अर्घ्य कहे पूजाहित पानी ॥ पाद्य कहे पद धोवन सानी ६४ (अतिथि के

अर्थ कर्म्म उसका व अतिथि के निमित्त जो सिद्धहो वह नाम ) आतिथ्य एक नाम दरशाया ॥ आतिथेय गुणवन्तन गाया ६५ ( महिमान के नाम ) आवेशिक आगन्तुक सन्त ॥ गृहागत्त अतिथी गुणवन्त ६६ ( अभ्यागतके व किसी के आनेपर आदरपूर्व्वक उठके खड़ेहोने के नाम ) प्राघूर्णक प्राघूर्णिक नाम ॥ अभ्युत्थान गौरव जन दाम ६७ ( पूजाके नाम–दोहा ) पूजा अर्च्चा अर्हण अपचित्तिह त्रयलोक ॥ नमस्या नाम सपर्य्याह चतुरा ले सन्तोक ६८ ( उपासना के नाम ) परिचर्य्या पुनि वरिवस्या शुश्रूषा सतमान ॥ उपासनाय उपासन चतुर लिया पहिंचान ६९ ( विदेश में भ्रमण करनेका नाम ) अटाअट्या पर्य्यटन व्रज्या नाम निरवान ॥ भ्रमणकरे परदेश में जिनके नाम निशान ७० ( ध्यान मौनादि में टिकने का व आचमन के नाम–चौपाई ) चर्य्या ध्यान मौनका नामा ॥ आचमन उपस्पर्श सदामा ७१ ( चुप रहनेका नाम ) मौन अभाषण चुपका जान ॥ चतुरदा त कीन्हा परमान ७२ ( बाल्मीकि मुनि के नाम–दोहा ) बाल्मीकि मैत्रावरुण आदिकवी महराज ॥ बाल्मीकी प्राचेतस बल्मीकि के बलगाज ७३ ( विश्वामित्र व व्यासजी के नाम ) कौषिक गाधेय कौशिक विश्वामित्र प्रकास ॥ पाराशर्य सत्यवतीसुत द्वैपायन गुरु व्यास ७४ ( अनुक्रमके नाम ) आनुपूर्व्वी अनुक्रम परिपाटी आवृत्त ॥ परिपाटिः पर्य्याय सत अनुक्रमिका ये मत्त ७५ ( अतिक्रमके व व्रतके नाम–चौ० ) उपात्यय पर्य्यय अतिपात ॥ नियम व्रतहि जानत जगतात ७६ ( जिस

में उर्द शहद मसूढ़ी न खाई जाय उसके व चांद्रायणा-
दिके व प्रकृति पुरुषके भेदजानने व अन्य विचारका भी
नाम ) उपवासः औपवस्त कहाया ॥ पृथगात्मता विवेक
बताया ७७ ( सदाचार पालन और वेदाभ्यास करने से
जो तेजहोता है उसका व वेद पढ़नेके समय के अञ्ज-
लीका नाम ) ब्रह्मचर्य्य से तेजप्रकास ॥ ब्रह्माञ्जली
अञ्जलीखास ७८ ( वेद पढ़ने के समय जो अञ्जलि
से जल चूताहै उसका व ध्यान और योगके आसनका
नाम ) ब्रह्मबिन्दु जलचूवे सन्त ॥ ब्रह्मासन जानो गु-
णवन्त ७९ ( वियोगशास्त्रका व प्रथम विधिका नाम)
कल्पविधी क्रम सुनो सुजान ॥ मुख्य प्रथमविधि कहै
प्रमान ८० ( द्वितीय विधिका व संस्कारपूर्वक वेदके
सुननेका नाम ) अनुकल्पा द्वितियाविधि जान ॥ उपाक-
रणश्रवणन कर ध्यान ८१ (नाम गोत्रादि पूर्वक प्रमाण
करनेकेनाम ) पादग्रहण अभिवादन मिन्त ॥ चतुरदास
गुणगावत सन्त ८२ ( संन्यासी के व तपस्वी के नाम-
दोहा ) भिक्षु परिब्राट कर्म्मंदी पाराशरी मस्करीन ॥
तपस्वी नाम तापस कहे पारिकांक्षी परवीन ८३ ( मु-
निके व तपस्या के क्लेश सहनेवाले के नाम-चौपाई )
मुनि वाचंयम नाम पुनीता॥ दान्त नाम जानो भयभीता
८४ ( ब्रह्मचारी के व ऋषिके नाम ) ब्रह्मचारि वर्णीगु-
णवन्ता ॥ सतवाचा पुनि ऋषी अनन्ता ८५ ( जो वेदव्रत
धारण किये हुये गुरुकी आज्ञासे स्नानकरे उसका व
जितेन्द्रिय के नाम ) स्नातक स्नान हुक्म गुरुहन्दा ॥
यतिः यती जितइन्द्री बन्दा ८६ ( जो व्रतवश हो ए-

थ्वीपर सोवे उसके व रजोगुण तमोगुणरहित व्यासादि मुनिके नाम) स्थंडिलशायी स्थांडिल मान॥ विरजस्तमा द्वयालिंग जान ८७ (पवित्र के व बौद्ध क्षपणकादि दुष्टशास्त्रवर्त्तियों का नाम) प्रयत पवित्र पूत परमान॥ बौद्धमती पाखण्ड सुजान ८८ (ब्रह्मचर्य्य के पलाशके दण्डका यदि वह बांसका हो तो उसका नाम) दण्ड आषाढ़ नाम यकभाई॥ रांभनाम वंशा दरशाई ८९ (व्रतियों के लोटाके व यह कुंडीका भी नामहै और उनके आसन का नाम) कमण्डलू कुण्डी गुणवान॥ वृषीनाम आसन परमान ९० (मृगादि के चर्म्मका व भीख के ढेरका नाम) चर्म्म अजिनकृत्ती गुणवन्त॥ भैक्ष नाम दूजा पद सन्त ९१ (वेदके अभ्यासके व यज्ञौषधी के कूटने का नाम) स्वाध्याय जप वेद अभ्यास॥ सुत्याससवन अभिषवा दास ९२ (सब पापके नाश करनेवाले मन्त्रका व अमावास्यादिनके यज्ञका नाम) अघमर्षण नामहि अघहरना॥ दर्श नाम अमावास्या वरना ९३ (पौर्णमासी के दिन के यज्ञका व गुरुनिम्बादित्य के नाम) पौर्णमास यज्ञहिकर नामा॥ निम्बादित निम्बारक धामा ९४ (अहिंसा सत्य चोरी न करना ब्रह्मचर्य्य परिग्रहलेना इन्होंका व शौच सन्तोष तप स्वाध्याय ईश्वरप्रणिधान इनका नाम) आदिपदहिका यमहै नाम॥ नियमनाम दूसरेका दाम ९५ (बार बनवाने के व बांयेंकांधे के जनेऊ के नाम-दोहा) भद्राकरण सो मुण्डन वपन नाम पुनि क्षौर॥ ब्रह्मसूत्र उपवीत पुनि चतुरा लीन निहौर ९६ (दहिने कांधेके जनेऊके व मालाकार

यज्ञोपवीत पहिरनेकेनाम—चौपाई) प्राचीनावीत दाहिने कन्ध ॥ निवीत मालाकारी बन्ध ९७ (दोहा) अंगुलि आगे जानियो देवतीर्थ त्रय लोक ॥ इसीसे तर्पण देवता करैं भक्ति तजि शोक ९८ अनमिका औ कनिष्ठिक मूलप्रजापति तीर्थ ॥ अंगुष्ठा तरजनि बीच में तीर्थ पितृका अर्थ ९९ (चौपाई) अंगुष्ठा जड़में ब्रह्महि तीर्थ॥ चतुर्दास इनहूं से अर्थ १०० (ब्रह्ममें मिलजाने के नाम) ब्रह्मभूय पुनि ब्रह्मत्वा मत ॥ ब्रह्मसायुज्य नामहै श्रीमत १०१ (देवमें मिलने के नाम) देवभूय देवत्व दीलवर ॥ देवसायुज्य पहुँच तालेवर १०२ (दोहा) गोमूत्र दूध गोबर दही घी कूशोदक पान ॥ एकरात्रि उपवास करे ताका यही प्रमान १०३ (उस पुरुष का नाम—छन्द) कृच्छ्रवान ॥ नामजान १०४ (संन्यास पूर्व्वक भोजन त्यागका व जिस तपस्वी की अग्नि बुझ गईहो उसके नाम—चौपाई) प्रायनाम भोजनका त्याग॥ बीरह अरु नष्टाग्नी आग १०५ (दम्भसे ध्यानादिकरने व जिस ब्राह्मण का गौणकालमें भी यज्ञोपवीत न हुआ हो उसका नाम) दम्भी ध्यानी कुहनाजान ॥ व्रात्ययज्ञ उपवित बिन मान १०६ (वेदाभ्यासरहित व बहुरुपिया ब्राह्मण का नाम) निराकृत निराभ्यासी वेद ॥ लिंगवृत्ति पुनि धर्म्मध्वजेद १०७ (जिसका ब्रह्मचर्य नष्ट होगया हो उसके व सायंसंध्या में सोनेवाले के नाम) अवकीर्णी क्षतव्रत भयानिष्ट ॥ अभिनिर्मुक्त सोवतामिष्ट १०८ (प्रातःकालकी सन्ध्या में सोनेवाले व जिसका बड़ाभाई न ब्याहा गयाहो प्रथम छोटा ब्याहा जाय उ-

सका नाम ) अभ्युदित प्रातकाल जो सोवे ॥ परिवेत्ता जस छोटा होवे १०९ ( और उस बड़ेभाई का नाम ) परिवित्ती जेठकानामा ॥ चातुरदास कहै भज रामा ११० ( विवाहके नाम—दोहा ) विवाह पुनि उपयम कहे परिणय है उपयाम ॥ पाणिपीडन उद्वाह ये चतुर कहे सिय राम १११ ( मैथुन के नाम ) मैथुन निधुवत रत कहे ग्राम्यधर्म जगजान ॥ व्यवाय जन चातुर कहे अजब रच्यो भगवान ११२ ( वेदविहित यज्ञादिपथविधि स्त्रीसेवन न्याय से धनोपार्जन व मोक्ष करके युक्तहो उसका नाम—चौपाई ) त्रिवर्ग भेद ऊपरला जान ॥ चतुर्वर्ग दूजा पद मान ११३ ( और वे धर्म्मादि सबलहों तो उसके व हमजोलीवालेका नाम ) चतुरभद्र धर्म्मादी सबल ॥ जन्य नाम हमजोली अबल ११४ ( दोहा ) ब्रह्मवर्ग पूरण किया रामदास के नन्द ॥ चतुरदास मम नाम है हृदय बसैं गोविन्द ११५ जयजय गुरु निम्बारक जयजय सन्त महन्त ॥ चतुरदास जनदासहै जे महीप गुणवन्त ११६ ॥

इति श्रीजम्बूद्वीपेभारतखंडेमालवदेशेअवन्तीमहाक्षेत्रेरतलामनगरेहरिव्यासी श्रीवैष्णवमहन्तश्रीरामाजीनन्दचतुरदासविरचितेग्रन्थश्रीअमररघुनाथ कल्पद्रुमभाषाब्रह्मवर्गसप्तमोविश्रामःसम्पूर्णः ७॥

---

## अथ श्रीअमरकोषभाषायामष्टमःक्षत्रिय वर्गःप्रारभ्यते ॥

( सोरठा ) राजनपतिरघुनाथ रघुवंशी रघुवंशवर ॥ चतुरदासकेसाथ कृपाकरोकोशलधनी १ ( क्षत्रियों के

नाम–दोहा ) क्षत्रिय पुनि वेराटहै बाहुज राजन्यराज ॥ मूर्द्धाभिषिक्त महाराजकुल सुनतसुधारैकाज २ (राजाके नाम ) राजारटपार्थिवपुनि अक्ष्माभृत नृपभूप ॥ क्ष्मा-भुकमहीक्षितबल बतुराबड़ेअनूप ३ (जो बहुतराजाओं का मालिकहो व समुद्र पर्यन्त जिसका राज्यहो उसका नाम–चौपाई ) आधीश्वर सबके शिरताज ॥ चक्रवर्त्ती सागर तक राज ४ सार्वभौम याको कवि केवे ॥ जीव जन्तु सब इनको सेवे ५ (चालीस हज़ार कोसके राजा का नाम ) जिनका नाम मण्डलेश्वर है ॥ जिनको सदा रामका वरहै ६ (वही मण्डलेश्वर राजसूय यज्ञ कियेहो व सब राजाओं का शिक्षक हो तो उसका और राजा-ओं के गणका नाम ) सम्राट नाम सबही का शिक्षक ॥ राजक नाम कहै गण रक्षक ७ (क्षत्रियों के गण का व मन्त्री के नाम ) राजन्यक पुनि क्षत्रिय सात्य ॥ मंत्री धीजन सचिव अमात्य ८ (सबसे छोटे अन्य साहबों के व मुख्यमन्त्री के नाम ) कर्म्म सचिव छोटाजनजानो ॥ महामात्र परधान पिछानो ९ (द्वारपाल व रखवारों के नाम–दोहा ) द्वारपाल प्रतिहार ये द्वास्थितदर्शकदास॥ रक्षीवर्ग अनिकस्थ है रखवारा नृपदास १० (अधिकारी व एक ग्रामके ठेकेदारके नाम–चौपाई ) अध्यक्ष पुनि अधिकृत अधिकारी ॥ स्थायुक एक ग्राम पुकारी ११ (बहुत ग्रामके ठेकेदारों के व सोने के अधिकारी के नाम) गोपनाम अति ठेकेदार॥ भौरिक कनकाध्यक्ष पुकार १२ (रुपयों के खज़ानची व जो ज़नानेकी वस्तुका अधि-कारीहो उसके नाम ) नैष्किक रूपाध्यक्ष बलवान॥ अ-

न्तर्व्वैशिक ड्योढ़ीवान १३(राजा व राजस्त्रियोंके निकट जो बेत लिये हुये रहते हैं उनके नाम–दोहा) सौविदल्ल अस्थापत कञ्चुकीह बलधाम॥ सौविदजन चातुर कहे गाय गाय सियराम १४ (खोजाके नाम–चौपाई) षण्डहि शण्ड वर्षवर नामा॥ शण्डहि षण्ड खोज गुणग्रामा १५ (सेवक व नौकरके व अपने डांड़ेवाले राजा के नाम) सेवक अर्त्थी पुनि अनुजीवी॥ शत्रू नाम कहे गुणभीवी १६ (उससे अन्य राजाके व इन शत्रु मित्रों से पर अन्य राजाओं के नाम) मित्र अन्य राजा पहिंचान॥ शत्रु मित्र उदासिन मान १७ (जो अपने राजा के पीछे राजा हो उसके नाम) पार्ष्णिः अपने राजा पीछे॥ चतुरदास बलवान बलीछे १८ (वैरीके नाम–दोहा) रिपु वैरी सापत्न अरि द्वेषरु द्वेषण मान॥ द्विट् विपक्ष दुर्हृदय ये अहित अमित्री जान १९ शात्रव शत्रू परटस्यू अभिघाती आराति॥ प्रत्यर्त्थी पुनि परिपंथिक नाम वैरिबरियाति २० (हमजोलीवाले के नाम–चौपाई) स्निग्ध सवया सतकरगाये॥ वयस्यनाम चातुर मन भाये २१ (मित्र व मिताई के नाम) सूहृत सखा मित्र परमान॥ साप्तपदीन सख्य सत जान २२ (भला मनाने के नाम) अनूरोध अनुवर्तन जान॥ भला मनावनये पहिंचान २३ (जासूस व हरकारे के नाम–दोहा) गूढ़पुरुष चर चार ये अरु यथार्हवर्णान॥ प्रणिधिअपसर्प्पसही स्पशः हरकारा जान २४ (मातबर विश्वासी के नाम–चौपाई) प्रत्ययित पुनि आप्त गुणवंत॥ विश्वासी चातुरजन संत २५ (ज्योतिषी पंडित के नाम–

दोहा ) ज्योतिषिकः दैवज्ञ ये मुहूर्त्तज्ञानी जान ॥ सांवत्सर पुनि गणकहै कार्तान्तिक मुहूर्त्तान २६ ( शास्त्री के व मोदी के नाम—चौपाई ) तान्त्रिक पुनि ज्ञाता सिद्धान्त ॥ गृहपति सत्री मोदकवान्त २७ ( लेखकके नाम—दोहा ) लिपिकर लिविकर लिविंकर लिविकारःलिपिकार॥ अक्षरचण लेखक पुनी अक्षरचञ्चूसार २८ ( लिखे हुये के व दूत व पठवानियां के नाम ) लिवि लिपि लिखितः लिखी यह अक्षरविन्यासे मान ॥ दूतनाम सन्देशहर पठवानियां प्रमान २९ ( दुताईके व राहीके नाम ) दौत्य दुताई दूत्यहै कहै चतुरजन संत ॥ अध्वग अध्वनिन पथि है अध्वेन्यही पन्थ ३० ( स्वामी राजा अमात्य मंत्री सुहृत् मित्र कोष खज़ाना राष्ट्रदेशकी भूमि दुर्ग दुर्ग्गम स्थान बल फ़ौज इन सबके और सुवर्णादि देके शत्रुके मिलनेका नाम ) पौरि श्रेणी प्रकृति पुनि राज्यांग बलधाम ॥ सन्धि नाम परवित्तदे मिलकर ले आराम ३१ ( परराज्यके लूट फूंकदेने और शत्रुपर चढ़जानेका नाम—चौपाई ) विग्रह लूट फूंक परमान ॥ यान चढ़ाई है बलवान ३२ ( शत्रु बलवान् देखके क़िला आदिमें बैठ रहना उसका व बलवान् शत्रुसे मिलकर निर्बलको मारना उसका नाम ) क़िले छिपे आसन यह नाम ॥ लड़े मिले सो द्वैधहि दाम ३३ ( शत्रुसे पीड़ित होके किसी बलवान् के पीछे लुकनेका और सन्ध्यादिकों के नाम ) आश्रय नाम बलीकी शर्ण ॥ षड्गुण सन्ध्यादिक ये वर्ण ३४ ( राजाकी शक्तियों के नाम ) नाम प्रभाव जान उत्साह ॥ मंत्रज तीन नाम गुण काह ३५ ( नीति शास्त्रो-

क्क क्षय स्थान व वृद्धि और प्रभावके नाम) त्रिवरगनाम वृद्धिका मिन्त॥ प्रताप प्रभाव प्रभावहि सन्त ३६ (राजा के चारों उपायोंके नाम) सामरु भेद दण्डअरु दान॥ चार उपाय नृपति के मान ३७ (दंड देने और सलूक करने के नाम) दमरु दण्ड साहस यह नामा॥ साम सलूक सांत्वपद दामा ३८ (फरक डारने और अमात्यादि के परखने के नाम) भेद उपाय नाम ये फरक॥ उपधा आमात्यादी हरक ३९ (दो जनोंकी सलाह का नाम) अखण्ड क्षीण नाम ये सल्ला॥ मिलि एकत्र करत हैं हल्ला ४० (एकान्त के नाम–दोहा) विजन विविक्त उपांशु ये रहे रह छन्नहि दाम॥ निश्शलाक चातुर कहे एकाहू के नाम ४१ (एकांतकी बात वा कर्म्म और विश्वास व ऐतबार के नाम–चौपाई) रहस्य नाम एकान्तहि बाता॥ विश्रंभरु विश्वासहि जाता ४२ (अन्याय का नाम) भ्रेष नाम अन्याय कहावे॥ चतुरदास निश्चयकर गावे ४३ (न्यायके नाम–दोहा) कल्प न्याय अभ्रेष ये देश रूप जनजान॥ समंजसः चातुर कहे, नीयायक पहिंचान ४४ (न्याय से जो वस्तु लीजावे उसके नाम) युक्त औपयिक न्याय्य मत भज मानरु अभिनीत॥ लभ्यनाम चातुरकहे नृपनाकरे अनीत ४५ (नीक जबूनके परखने के नाम–चौपाई) है समर्त्थन ये सम्प्रधारणा॥ नृपही जानेलेत बारणा ४६ (आज्ञा हुक्मके नाम दोहा) अववादः निर्देशहै शासन पुनी निदेश॥ शिष्टिः आज्ञा नामये हुक्महिदेत नरेश ४७ (मर्य्याद के नाम–चौपाई) धारणाह अस्थिति मर्य्यादा॥ संस्थान चातुर

गुणआदा ४८ ( अपराध के नाम ) मंतुःनाम जान अ-
पराध ॥ आग चतुरजन वरणत साध ४९ ( बांधने और
दूने दण्ड के नाम ) बन्धन पुनि उद्दान कहावे ॥ द्विपाद्य
नाम दुगुनेको गावे ५० ( पोत और जगाति व कौड़ीका
नाम ) भागधेय कर बली पोतके ॥ शुल्क नाम कौड़ीहि
वोतके ५१ ( भेंट व नज़र के नाम—दोहा ) प्राभृत पुनी
प्रदेशन उपग्राह्य उपहार ॥ उपदा नाम उपायन नज़र
नाम विस्तार ५२ ( दहेज़ व भाई बन्धुको देनेकी वस्तु
और केवल कन्यादान समय में वा व्रत भिक्षामें देने के
नाम—चौपाई ) हरणसुदाय वस्तुका नामा ॥ यौतक
युतक कहे जनदामा ५३ ( उसी समय वर्तमान और
आनेवाले समयका नाम ) तदात्व पुनि तत्काल बखा-
ना ॥ आयति आन समय परमाना ५४ ( तुरन्त और
आगे होनेवाले फलके नाम) सान्दृष्टिक फलकाहै नाम ॥
उदर्क आग अवैया जाम ५५ ( अतिवृष्टि होने के उत्पा-
त और अपने व पराये राज्य से चौरादि के भय का
नाम ) अदृष्ट नाम अतिवृष्टी मिंत ॥ दृष्टनाम भय चौर-
अनित ५६ ( अपने सहायक से भयका और क़ानूनच-
लानेके नाम ) अहिभय नाम सहायक गाया ॥ प्रक्रिया
सो अधिकार चलाया ५७ ( चँवर और मणिआदि से
बनीहुई राजगद्दी के नाम ) चामर चमर प्रकीर्णक जा-
न ॥ नृपासनहि भद्रासन मान ५८ ( कदाचित् वही रा-
जाके बैठने का स्थान सोने से बनाहो तो उसका और
छतुरी के नाम ) नाम सिंहासन सुवरण मिन्त ॥ आतपत्र
पुनि छत्र सुसन्त ५९ ( राजाकी छतुरीका और भरे घड़ा

